*वह ऊंचा नहीं हो सकता।*
*ताओ की दृष्टि में,*
*वह बासी भोजन और मवादयुक्त फोड़ा सदृश है,*
*और सभी प्राणी उससे घृणा करते हैं।*
*अतएव,*
*ताओ को उपलब्ध मनुष्य,*
*इन सबके साथ नहीं चिपकता।*

**भावार्थ**—1. पैर की अंगुलियों के बल पर जो भी मनुष्य खड़ा होना चाहेगा वह मजबूती से खड़ा नहीं हो सकता। जो मनुष्य एक पैर बहुत आगे और दूसरा पैर बहुत पीछे तानकर खड़ा होगा, वह चल नहीं सकता और आगे बढ़ नहीं सकता। जो मनुष्य अपने को दिखाना चाहता है, वह सत्य ज्ञान से दूर रहेगा। जो अपनी सच्चाई से हटकर कुछ और होना चाहता है, वह महान नहीं हो सकता। जो स्वयं को सांसारिक ऐश्वर्य से जोड़कर देखता है, उसका कार्य सिद्ध नहीं होगा। जो अपनी बढ़-बढ़कर बड़ाई करता है, वह उच्च स्थिति को नहीं पा सकता।

उपर्युक्त लक्षणों के मनुष्य ताओ के अनुसार सड़े भोजन और मवाद भरे फोड़े के समान हैं। ऐसे लोगों से सभी मनुष्य घृणा करते हैं। इसलिए जो मनुष्य ताओ के अनुसार चलता है, उपर्युक्त बुराइयों में नहीं रहता।

**भाष्य—जो पंजों के बल खड़ा होता है, वह दृढ़ता से खड़ा नहीं हो सकता।** पैर की अंगुलियां पैर के पंजे हैं। उसी के बल पर जो खड़ा होना चाहेगा, वह मजबूती से नहीं खड़ा हो सकता। पंजों के बल पर खड़ा होने का अर्थ है अपने को बड़ा दिखाने की चेष्टा करना, जो हीन-भावना का लक्षण है। अहंकारी मनुष्य अपनी दुर्बलता छिपाने के लिए अपने को बड़ा दिखाना चाहता है। इसका परिणाम होता है उसका पतन। अपनी शक्ति को समझे बिना केवल उत्साह के बल पर बड़े-बड़े कार्य करने की बात ठान लेना अपनी हंसी करवाना है। गृहस्थ ही नहीं, ऐसे महात्मा वेषधारी भी होते हैं जो किसी की समृद्ध संस्था देखकर उसी तरह या उससे बढ़कर संस्था स्थापित करने का बीड़ा उठा लेते हैं और कुछ भावुक मनुष्यों को बटोरकर संस्था का गठन भी कर लेते हैं। परंतु उनकी पूरी संस्था उनके झोले में रह जाती है, जमीन पर कभी नहीं उतरती।

**जो पांव फैलाकर खड़ा है, वह आगे नहीं बढ़ सकता।** एक पैर बहुत आगे और दूसरा पैर बहुत पीछे तानकर न खड़ा रहा जा सकता है और न चला जा सकता है। यदि जानकारी बहुत अधिक है और आचरण शून्य है, तो वह स्वयं भीतर से गिरा होगा। ऐसी स्थिति में दूसरे को वह क्या दे सकेगा? दोनों पैरों को समान भाव से उठाकर चलते रहने से गंतव्य पर पहुंचा जा सकता है।

इसी प्रकार ज्ञान और उसका आचरण समान भाव से चलते रहने पर आत्मशांति मिलती है और ऐसे कथनी-करनी के ऐक्य मनुष्य से अन्य को भी सत्प्रेरणा मिलती है।

**जो अपने को प्रदर्शित करना चाहता है, वह यथार्थ-बोध से दूर रहता है।** जो मनुष्य अपने को लोगों में दिखाना चाहता है कि मैं कुछ हूं, उसे यथार्थ ज्ञान नहीं हो सकता। दुनिया की बड़ी-बड़ी चमक थोड़े दिनों में बुझ जाती है; और पीछे कोई उनका नामलेवा नहीं रह जाता। बोध एवं ज्ञान का अर्थ ही यही है कि सच्चाई दिख जाये। सारे दृश्यमान निर्मित पदार्थों की सच्चाई है बिखरकर अपने कारणतत्त्वों में विलीन हो जाना। दिखाने वाले और देखने वाले दोनों थोड़े दिनों में दुनिया से उठ जाते हैं। हम लोगों को क्या दिखाना चाहते हैं? देह और देह-जनित उपलब्धि ही तो, और यह सब मिट्टी है। इस तथ्य को समझने वाला ही बोधवान है। आश्चर्य तो यह है कि जो नहीं है, वह भी दिखाना चाहते हैं। हम अपना नकली रूप बनाकर दिखाना चाहते हैं। यह और धोखा है।

अपने को प्रदर्शित करने वाले की दृष्टि सदैव असत पर रहती है, इसलिए वह सत-बोध से दूर रहता है। प्रदर्शन ही असत का होता है। सत का प्रदर्शन किया ही नहीं जा सकता। उसके लिए तो संकेत ही किया जाता है कि असत से दृष्टि हटा लो, फिर स्वयं सत रह जायेगा। दृश्य असत है, द्रष्टा सत है; क्योंकि मेरे साथ दृश्य रह नहीं जाता है, और द्रष्टा अलग नहीं हो सकता। 'स्व' के साथ केवल 'स्व' ही रहता है। 'पर' तो मिलकर छूट जाता है। 'पर' का प्रदर्शन होता है, इसलिए 'स्व' ओझल रहता है। जो 'स्व' में स्थित है, वह 'पर' का प्रदर्शन नहीं करता। आत्मा 'स्व' है और देह तथा देहजनित समस्त भौतिक ऐश्वर्य 'पर' है, जो जल बुदबुदेवत बिखरकर सदैव के लिए लुप्त हो जाने वाला है। इसलिए ग्रंथकार कहते हैं कि जो अपने को दिखाना चाहता है, उसे यथार्थ ज्ञान नहीं हो सकता।

**जो कुछ और होना चाहता है, वह महान नहीं हो सकता।** आध्यात्मिक दृष्टि से आप आत्मा हैं, शुद्ध चेतन। इसी के बोध और स्थिति में रहें, तो सदैव मुक्त ही हैं। व्यावहारिक दृष्टि से आप मनुष्य हैं, जिसका लक्षण है मननशील होना। मननशील वह है जो आत्मा पर पड़े सारे अनात्म परदे को हटाकर शुद्ध आत्मा में स्थित रहे, स्व में स्थित रहे। ऐसा मननशील कुछ और नहीं होना चाहेगा। राजनीति में विधायक, सांसद और मंत्रीपद के लिए तो मारामारी है ही, कितनी धार्मिक संस्थाएं और ट्रस्ट हैं जिनके सदस्यों में उनके पद पर आसीन होने के लिए मारामारी है। यह सब बालकपन है।

मनुष्य श्रेष्ठ है, उसे अपनी मनुष्यता में रहना चाहिए, मननशीलता और विवेक में रहना चाहिए, जिससे शाश्वत शांति है। इससे आगे कुछ होने की

इच्छा करना अपने को गिराना है। स्वाभाविक ढंग से जो पद तथा मर्यादाएं जुड़ती हैं, वे उसकी हानि नहीं करतीं। क्योंकि उनमें उसका मन नहीं रहता, अहंता-ममता नहीं रहती। और जो पद, मर्यादा और वैभव के पीछे भागता है, वह अपनी मनुष्यता से गिर जाता है। मंत्री-संत्री होने की इच्छा करना तो अपने को गिराना है ही, गुरु बनने की इच्छा होना भी अपने को गिराना है। कुछ भी इच्छा न होना, केवल सेवा करना, यही महानता है।

**जो अपने को ऐश्वर्य से जोड़कर देखता है, उसका कार्य सिद्ध नहीं होता।** मनुष्य का मुख्य कार्य क्या है? सर्वथा दुखरहित परमशांति में रहने के लिए उपाय करना। यह काम उसका नहीं होता जो अपने को दुनिया के ऐश्वर्य से जोड़कर देखता है। सारा ऐश्वर्य क्षणिक, परिवर्तनशील और नाशवान है। जब हम उनमें अपने को जोड़ते हैं, उनमें अहंता-ममता करते हैं, तब उन मिथ्या पदार्थों का हमारे ऊपर नशा चढ़ता है जो हमें अधिक अंधकार में डालता है। इसके फल में हम बहिर्मुख हो जाते हैं। अतएव हमारा कार्य जो आत्मशांति की साधना है, छूट जाता है। सारा ऐश्वर्य पानी का बुलबुला है। जो मनुष्य इसके धोखे में जी रहा है उसके जीवन का परम लक्ष्य उसे कैसे मिल सकता है?

**जो अपनी डींग हांकता है, वह ऊंचा नहीं हो सकता।** अपने मुख से अपनी विशेषता को बढ़ा-चढ़ाकर बताना डींग हांकना है। यह प्रवृत्ति तो और घोर अंधकार में गिरना है। हम उन्हीं वस्तुओं की डींग हांकते हैं जो क्षणिक हैं, आज हैं और कल नहीं हैं। ऊंचा वह होता है जो लौकिक वस्तुओं की प्रशंसा नहीं करता है, उनमें अपने को नहीं जोड़ता है, अपने सद्‌गुणों का वर्णन नहीं करता है, अपितु अपने को मौन, सबसे पीछे और नीचे रखता है। अपनी डींग हांकनेवाला अंधकार में जीता है।

**ताओ की दृष्टि में वह बासी भोजन और मवादयुक्त फोड़ा के सदृश है। और सभी प्राणी उससे घृणा करते हैं।** बासी भोजन, सड़ा भोजन त्याज्य होता है। इससे अधिक अशुद्ध मवादयुक्त फोड़ा है, जो दुखदायी भी है। इस संदर्भ में बताये गये लक्षणों वाले मनुष्यों का मन मवादयुक्त फोड़ा ही बना रहता है; क्योंकि वे ताओ से दूर हैं, विश्व-नियमों से दूर हैं। ताओ के निकट वह है जो निर्मान और निष्काम है, अंतर्मुख तथा आत्मलीन है। किंतु जो अहंकारी कथनी-करनी-विरुद्ध, दिखावा वाले, डींग हांकनेवाले हैं; उनसे सभी मनुष्य घृणा करते हैं।

**अतएव ताओ को उपलब्ध मनुष्य, इन सबके साथ नहीं जुड़ता।** जो जीवन के मर्म को, उसके सच्चे नियम को जानता तथा उनका आचरण करता है, वह उक्त बुराइयों में नहीं पड़ता।

---

# 25. ताओ ( विश्व-नियम ) की महत्ता

1. *There is one thing that is invariably complete.*
   *Before Heaven and Earth were, it is already there:*
   *so still, so lonely.*
   *Alone it stands and does not change.*
   *It turns in a circle and does not endanger itself.*
   *One may call it 'the Mother of the World'.*

2. *I do not know its name.*
   *I call it DAO.*
   *Painfully giving it a name*
   *I call it 'great'.*

3. *Great: that means 'always in motion'.*
   *'Always in motion' means 'far away'.*
   *'Far away' means 'returning'.*
   *Thus DAO is great, Heaven is great, Earth is great,*
   *and Man too is great.*
   *There are in space four Great Ones,*
   *and Man is one of them.*

4. *Man conforms to Earth.*
   *Earth conforms to Heaven.*
   *Heaven conforms to DAO.*
   *DAO conforms to itself.*

## अनुवाद

1. *एक वस्तु है जो सदैव पूर्ण है।*
   *स्वर्ग और पृथ्वी के पहले से भी यह है।*
   *सर्वथा शांत सर्वथा अकेली।*
   *यह अकेली और अपरिवर्तित है।*
   *यह चक्र में घूमती है बिना खतरा उठाये।*
   *आप इसे संसार की जननी कह सकते हैं।*

*2. मैं इसका नाम नहीं जानता हूं,*
*मैं इसे ताओ कहता हूं।*
*यदि इसे नाम देना ही पड़े,*
*तो मैं इसे 'महान' कहता हूं।*

*3. महान अर्थात सतत गतिशील।*
*सतत गतिशील अर्थात विस्तृत।*
*विस्तृत अर्थात वापस लौटना।*
*इस प्रकार,*
*ताओ महान है, स्वर्ग महान है, धरती महान है,*
*और मनुष्य भी महान है।*
*ब्रह्मांड में ये चार महान हैं,*
*और मनुष्य उनमें से एक है।*

*4. मनुष्य अपने को पृथ्वी के अनुरूप बनाता है।*
*पृथ्वी अपने को स्वर्ग के अनुरूप बनाती है।*
*स्वर्ग ताओ के अनुरूप बनता है।*
*ताओ स्वयं के अनुरूप है।*

**भावार्थ**—1. एक नित्य पूर्ण वस्तु है। यह स्थूल विश्व की समग्रता के पहले से है। यह पूर्ण शांत अकेली है और न बदलने वाली है। यह निर्बाध वर्तुल में घूमती है। आप इसे संसार की माता कह सकते हैं।

2. मैं इसका नाम नहीं जानता, किंतु इसे ताओ कहता हूं। इसे महान कहना चाहिए।

3. यह सतत गतिशील, विस्तृत और अपने मूल में लौटने वाली है। इस प्रकार ताओ महान है, स्वर्ग महान है, धरती महान है और मनुष्य भी महान है। संसार में ये चार महान हैं जिनमें मनुष्य एक है।

4. मनुष्य पृथ्वी का अनुसरण करता है, पृथ्वी स्वर्ग का अनुसरण करती है, स्वर्ग ताओ का अनुसरण करता है, और ताओ स्वयं के अनुरूप है।

**भाष्य**—ताओ विश्व-नियम है। इसे ग्रंथकार नित्यपूर्ण कहते हैं। **यह स्वर्ग और पृथ्वी के पहले से है।** स्वर्ग और पृथ्वी विश्व-समग्रता का सूचक है। ताओ विश्व-नियम है तो वह पहले से है ही। **यह सर्वथा शांत, सर्वथा अकेली और अपरिवर्तित है। यह चक्र में घूमती है बिना खतरा उठाये।** प्रकृति का नियम झगड़ा नहीं करता है इसलिए शांत है, अकेला तो है ही। अपरिवर्तित इस ढंग से है कि वह अपने स्वभाव को नहीं छोड़ता है। विश्व-नियम को बाधा देने वाला कुछ नहीं है। इसलिए बाधाहीन चक्र में घूमता है। बनना-बिगड़ना, मूल प्रकृति

से स्थूल कार्य-पदार्थ बनना और बिगड़कर पुनः मूल प्रकृति में मिल जाना, यह उसका चक्र है। **आप इसे संसार की जननी कह सकते हैं।** मूल प्रकृति से सारा निर्माण होता है तो वह सबकी जननी है ही।

ग्रंथकार इसे ताओ नाम देते हैं और महान कहते हैं। ग्रंथकार इसके विषय में बहुत भावुक हो जाते हैं। वे ताओ, स्वर्ग, धरती और मनुष्य को महान कहते हैं। ताओ विश्व-नियम है, वह महान है ही। स्वर्ग है पृथ्वी के बाद चमकता तारा मंडल एवं अनंत ब्रह्माण्ड, वह भी महान है ही। पृथ्वी महान है, इसमें कोई संदेह नहीं है। इसी पर मनुष्य हैं, अन्य प्राणी हैं और सारा ज्ञान-विज्ञान है। अंततः मनुष्य को महान कहा गया है। वह तो सबसे महान है। वही ताओ का भी विश्लेषण करता है।

मनुष्य का अर्थ अधिकतम अनुवादक 'किंग' अर्थात राजा करते हैं। राजा श्रेष्ठ है ही, परंतु सामान्य मनुष्य भी श्रेष्ठ हैं।

**मनुष्य अपने को पृथ्वी के अनुरूप बनाता है, पृथ्वी अपने को स्वर्ग के अनुरूप बनाती है, स्वर्ग ताओ के अनुरूप बनता है और ताओ स्वयं के अनुरूप है।** इसका अभिप्राय है कि राजा पृथ्वी पर रहनेवाली प्रजा के साथ अपनी एकात्मता करता है। यही मनुष्य का पृथ्वी के अनुरूप अपने को बनाना है। ''**पृथ्वी अपने को स्वर्ग के अनुरूप बनाती है।**'' अर्थात पृथ्वी ब्रह्मांड के नियमों के अनुरूप चलती है। ''**स्वर्ग ताओ के अनुरूप बनता है।**'' अर्थात ब्रह्मांड विश्व-नियमों के अनुसार चलता है। ''**ताओ स्वयं के अनुरूप है।**'' ताओ तो मूल है, विश्व-नियम है। उसका कोई अन्य प्रेरक नहीं, अतएव वह स्वयंभू है। सांख्य दर्शन (1/67) के अनुसार ''मूले मूलाभावादमूलं मूलम्'' अर्थात मूल में मूल न होने से अमूल होता है मूल।

# 26. गुरुता का गुण

1. *The weighty is the root of the light.*
   *Stillness is the lord of restlessness.*

2. *Thus also is the Man of Calling.*
   *He wanders all day*
   *without discarding his heavy load.*
   *Even when he has all the glory before his eyes*
   *he remains satisfied in his loneliness.*
   *How much less may the lord of the realm*
   *take the world lightly in his persona!*
   *By taking it lightly one loses the root.*
   *Through restlessness one loses mastery.*

## अनुवाद

1. *भारी मूल है, हलके का।*
   *निश्चल स्वामी है, चलायमान का।*

2. *संत इसी प्रकार होते हैं,*
   *वे सारा दिन भ्रमण करते हैं,*
   *अपने संबल को त्यागे बिना।*
   *यद्यपि सारा ऐश्वर्य उनकी आंखों के सामने है,*
   *वे अपने अकेलेपन में संतुष्ट रहते हैं।*
   *राज्य का स्वामी लोगों के सामने,*
   *अपना हलकापन क्यों दिखायेगा!*
   *हलकापन दिखाना अपनी जड़ों से दूर होना है।*
   *चंचल होना अपनी संप्रभुता खोना है।*

**भावार्थ**—1. वजनदार हलके की जड़ है। जो निश्चल है वह चलायमान का स्वामी है।

2. संत इसी ढंग के होते हैं। वे दिन भर घूमते हैं अपने सहारे के साथ। यद्यपि संसार के सारे ऐश्वर्य उनकी आंखों के सामने पड़ते हैं, तथापि वे अपनी

असंगता में संतुष्ट रहते हैं। जो राष्ट्र का सम्राट है वह लोगों के बीच अपना छिछोरापन क्यों दिखायेगा? अपना छिछलापन प्रकट करना अपने केंद्र से हटना है। चंचल होना अपने महत्त्व को खोना है।

**भाष्य—भारी मूल है, हलके का। निश्चल स्वामी है चलायमान का।** पेड़ अपनी जड़ के साथ बहुत भारी होता है। उसमें उत्पन्न हुए हलके पत्ते, फूल, फल आदि का वही मूल है, कारण है। यह सारा दृश्यमान जगत जो भारी लगता है, वस्तुतः हलका है। इसका मूल-कारण प्रकृति है जो सूक्ष्म होते हुए भारी है। अतएव उत्पन्न-विनष्ट होते हुए दृश्यमान जगत का मूल-कारण प्रकृति है। **निश्चल स्वामी है चलायमान का।** सारा ज्ञान-विज्ञान चलायमान है। सारी लौकिक उन्नति चलायमान है। इनका स्वामी है इनका कर्ता। वह चेतन आत्मा है, जो निश्चल है।

**संत इसी प्रकार होते हैं। वे सारा दिन भ्रमण करते हैं, अपने संबल को त्यागे बिना।** मूल है, "He wanders all day without discarding his heavy load." अर्थात वे अपना भारी बोझा त्यागे बिना दिन भर घूमते हैं। रिचर्ड विल्हम आज से सौ वर्ष पूर्व लिखते हैं कि चीन में यात्री लोग अपना आसन-बिस्तर लेकर यात्रा में चलते हैं। यहां की सरायों में जब यूरोप के यात्री बिना आसन-बिस्तर के पहुंचने लगे तो उनको बड़ी दिक्कत होती थी। संत तो अपने आसन-बिस्तर के साथ चलते ही हैं। अवध-क्षेत्र में संतों के लिए यह कहावत ही है, ''साधू चलै कैसे? कटहल फलै जैसे।'' जैसे कटहल के पेड़ में आगे-पीछे दायें-बायें बड़े-बड़े फल लटकते हैं, वैसे संत अपना सामान अपने ऊपर लादकर चलते हैं। अब गाड़ी-युग है, यह स्थिति बदल गयी है।

यहां 'हैवी लोड' भारी बोझा उपलक्षण मात्र है। यहां का अर्थ है आत्म-संबल। वह है निर्मोहतापूर्वक आत्मज्ञान, आत्मसंयम और आत्मविश्वास। संतजन संसार में घूमते हैं और वे संसार के लोगों को मोह से जगने का उपदेश करते हैं। वे स्वयं मोह से रहित रहते हैं। पूर्ण निर्मोहता उनका बहुत बड़ा संबल है, जिसमें आत्मज्ञान, आत्मसंयम और आत्मविश्वास का आनुभविक रूप फलता है। इस संबल को लेकर विचरण करने वाला स्वयं कभी धोखा नहीं खाता, अपितु अपनी पूर्ण शांति-दशा में रहता है और दूसरों के लिए प्रेरणास्रोत बनता है।

**यद्यपि सारा ऐश्वर्य उनकी आंखों के सामने है, तथापि वे अपने अकेलेपन में संतुष्ट रहते हैं।** संत को भी आंखें होती हैं, मन होता है और इंद्रियां होती हैं। उनके सामने भी संसार की चमक-दमक से भरा-जैसा ऐश्वर्य दिखायी देता है; परंतु वे उसमें थोड़ा भी नहीं मोहते। क्योंकि वे समझते हैं कि यह चमक-दमक झूठी है, क्षणिक है और सदा के लिए छूट जाने वाली है।

इसी के धोखा में पड़कर लोग मोह में फंस जाते हैं और जन्म-जन्मांतर दुख पाते हैं।

**वे अपने अकेलेपन में संतुष्ट रहते हैं।** असंगता, अकेलापन, अद्वैत, कैवल्य ही सच्चाई है। द्वैत क्षणिक है। दूसरे का साथ, कुछ भी संबंध क्षणिक है। चाहे जितने प्यारे प्राणी, पदार्थ और परिस्थिति मिलें, वे मेरे साथ रुक नहीं सकते। अपना माना हुआ शरीर क्षण-क्षण क्षीण होते हुए एक दिन सदा के लिए गायब हो जाता है। मेरे पास द्वैत की सारी उपस्थितियां क्षणिक हैं। उनका छूट जाना पक्का है और उन्हीं के राग-द्वेष में हमारी शांति खो जाती है। इसलिए संत संबंध में नहीं, अकेलेपन में संतुष्ट रहते हैं। मिलने से न मिलना अच्छा है, देखने से न देखना अच्छा है, बोलने से न बोलना अच्छा है और मन में कुछ भरने की अपेक्षा उसे खाली रखना अच्छा है। यही अकेले में संतुष्ट रहने का रास्ता है, अद्वैत, असंगता, निर्वाण, कैवल्य का राजमार्ग है।

**राज्य का स्वामी लोगों के सामने, अपना हलकापन क्यों दिखायेगा?** एक सम्राट प्रजा के सामने लालची-लोभी बनकर अपना हलकापन नहीं दिखाता है। आत्मलीन, आत्माराम, आत्मसंतुष्ट व्यक्ति सम्राट है, वह संसार के क्षणिक पदार्थों में लोभ-मोह कर अपना छिछलापन क्यों दिखायेगा? किसी राष्ट्र का सम्राट असली सम्राट नहीं है; क्योंकि वह सदैव भयभीत रहता है, अतृप्त और असंतुष्ट तो रहता ही है। असली सम्राट वह है जो सदैव आत्म-संतुष्ट है। वह सब तरफ से अप्रभावित रहता है।

**हलकापन दिखाना अपनी जड़ों से दूर होना है। चंचल होना अपनी संप्रभुता खोना है।** ललचाना, लोभ-मोह करना हलकापन है। सांसारिक चाह पैदा करना ही अपने को हलका करना है। इससे हम अपनी जड़ से दूर हो जाते हैं, अपने मूल से हट जाते हैं। अपनी जड़, अपना मूल आत्मा है। आत्मा ही अपना केंद्र है। बाहर ललचाये, बस अपना मूल खोये। अपना मूल छोड़कर कोई सुखी नहीं रह सकता है।

अपना मूल अपने से छूट नहीं सकता। आत्मा से आत्मा अलग हो ही नहीं सकता। वस्तुत: बहिर्मुख मनोवृत्ति होने पर आत्मा का विस्मरण हो जाता है। यही उसका छूट जाना या उससे हट जाना है। जो बाहर ललचाया वह अपने को खोया। अर्थात अपनी महत्ता को भूल गया। यही सारा दुख है।

**चंचल होना अपनी संप्रभुता खोना है।** जिसे संपूर्ण अधिकार प्राप्त हो, अर्थात जो सर्वप्रधान सत्ताधारी हो, उसे संप्रभु कहते हैं। अतएव संप्रभुता है पूर्ण अधिकार। पूर्ण अधिकार प्राप्त संपूर्ण सत्ताधारी वह है जो सब तरफ से पूर्ण संतुष्ट है। यदि कोई लौकिक उपलब्धियों की कामना करेगा तो वह अपनी संप्रभुता खो देगा। काम, क्रोध, लोभ, मोह, भय आदि किसी विकार में पड़कर

जो प्रकंपित होगा वह अपनी संप्रभुता खो देगा। निष्कंप उच्चतम जीवन है। जो कंपित नहीं होता, विचलित नहीं होता, जो निरंतर आत्मसंतुष्ट है, वह संप्रभु है। यदि हम चंचल होते हैं, ललचाते हैं, भयभीत होते हैं, तो अपनी संप्रभुता खोते हैं।

ज्ञान का व्यावहारिक पक्ष उत्कट वैराग्य है। जो ज्ञान जान लेने तक है, वह जीवन नहीं बदल सकता। जो ज्ञान त्याग संपन्न है वही सच्चा ज्ञान है। वैराग्य के बिना त्याग नहीं होता। सारा संबंध जब कांटे के समान लगता है, तब उसमें राग नहीं होता। चाहे जितना प्रिय माना गया हो जो अनात्म है उसमें राग करने से मन दुर्बल बनेगा और हर समय वियोगजनित संभावना का कंपन बना रहेगा। अपनी संप्रभुता तभी बनी रहेगी जब सबसे निरंतर पूर्ण अनासक्त रहा जाय। यही जीवन की सर्वोच्च स्थिति है। जब संसार का राग सर्वथा छूट जाता है तब मनुष्य अपनी संप्रभुता में प्रतिष्ठित होता है। वही सच्चा स्वराट है, सम्राट है। वह अगाध शांति में जीता है।

# 27. संत की उच्चतम स्थिति

1. *A good wanderer leaves no trace.*
   *A good speaker has no need to refute.*
   *A good arithmetician needs no abacus.*
   *A good guard needs neither lock nor key—*
   *and yet no-one can open what he guards.*
   *A good binder needs neither string nor ribbon,*
   *and yet no-one can untie what he has bound.*

2. *The Man of Calling always knows how to rescue men:*
   *therefore, for him there are no abject men.*
   *He always knows how to rescue things:*
   *therefore for him there are no abject things.*
   *This means: living in clarity.*
   *Thus good men are the teachers of the non-good,*
   *and non-good men are the subject-matter of the good.*
   *Whosoever does not cherish his teachers*
   *and does not love his subject-matter:*
   *for all his knowledge he would be in grave error.*
   *This is the great secret.*

## अनुवाद

1. *एक उत्तम यात्री अपना कोई चिह्न नहीं छोड़ता।*
   *एक उत्तम प्रवक्ता को खंडन करने की आवश्यकता नहीं।*
   *एक उत्तम हिसाबी के लिए गणना-यंत्र की आवश्यकता नहीं।*
   *एक उत्तम पहरेदार के लिए ताला-चाबी की आवश्यकता नहीं,*
   *तथापि जिसकी रक्षा वह करता है, उसे कोई खोल नहीं सकता।*
   *एक उत्तम बांधने वाले के लिए सुतली-फीता की आवश्यकता नहीं,*
   *तथापि वह जो बांध देता है उसे खोला नहीं जा सकता।*

*2. संत अच्छी तरह जानते हैं,*
*लोगों का कल्याण कैसे संभव है।*
*अतएव, उनके लिए कोई भी मनुष्य परित्यक्त नहीं।*
*वे सदैव जानते हैं कि वस्तुओं की रक्षा कैसे करना चाहिए।*
*अतएव, उनके लिए कोई वस्तु त्याज्य नहीं।*
*इसका भाव है—विवेक में जीना।*
*इस प्रकार,*
*सज्जन दुर्जन के गुरु हैं,*
*और दुर्जन सज्जन की विषय-वस्तु हैं।*
*जो अपने गुरु का मूल्य नहीं समझता,*
*और जिसे अपनी विषय-वस्तु प्यारी नहीं,*
*अपने पूरे ज्ञान के बाद भी,*
*वह भारी भूल में है।*
*यही है सूक्ष्म मर्म।*

**भावार्थ**—1. एक अच्छा राहगीर अपनी कोई पहचान पीछे नहीं छोड़ता। एक अच्छे प्रवक्ता को खंडन करने की आवश्यकता नहीं होती। एक अच्छे गणितज्ञ के लिए गणना-यंत्र की आवश्यकता नहीं। एक अच्छे पहरेदार के लिए ताला-चाबी की आवश्यकता नहीं। परंतु जिसकी वह रक्षा करता है उसे कोई खोल नहीं सकता। जो अच्छा बांधना जानता है उसको सुतली-रस्सी की आवश्यकता नहीं है; परंतु उसका बांधा हुआ कोई खोल नहीं सकता।

2. संत को यह पूर्ण ज्ञान है कि मनुष्यों का कल्याण कैसे होगा। इसलिए वे किसी को दूर नहीं करते। वे यह भी जानते हैं कि वस्तुओं की रक्षा कैसे करना चाहिए। इसलिए उनकी दृष्टि में कोई वस्तु फेंकने योग्य नहीं। इसका अर्थ है, सब समय विवेक में रहकर काम करना।

इस तरह सज्जन दुर्जन के गुरु होते हैं और दुर्जन सज्जन की विषयवस्तु होते हैं।

जो अपने गुरु की कीमत नहीं समझता और जिसे अपनी कल्याणरूपी विषय-वस्तु प्यारी नहीं है, वह भले बहुत बड़ा ज्ञानी हो, भयंकर भूल में है। यही है बंधन का रहस्य।

**भाष्य—एक उत्तम यात्री अपना कोई चिह्न नहीं छोड़ता।** यहां यात्री आध्यात्मिक है। आध्यात्मिक साधना में उत, उत्तर और उत्तम होते हैं। उत का अर्थ है उच्च। जो चोरी, हिंसा, व्यभिचार, कपट, छल, असत्य-भाषण, अभक्ष्य-अपेय आदि त्यागकर परोपकार करता और सदाचारमय जीवन व्यतीत करता है, वह सामान्य लोगों से उच्च है। इस धार्मिक तथा आध्यात्मिक यात्री के

पद-चिह्न होते हैं। साफ है कि जहां लोग चोरी, व्यभिचार आदि अभद्र कर्म करते हैं, वहां यह इन सबसे दूर है और परसेवा आदि सत्कर्तव्य में लगा है। उसके इस सद्गुण को कोई भी समझ सकता है और उसका अनुगमन कर सकता है।

दूसरे हैं जिनमें उक्त संयम और सद्गुण तो हैं ही, इससे आगे स्वरूपज्ञान, भक्ति, वैराग्य, क्षमा, संतोष, समता आदि उच्च सद्गुण भी हैं। ऐसे लोग उच्चतर हैं, श्रेष्ठतर हैं। इनके भी पद-चिह्न हैं। क्योंकि इनके सद्गुण भी प्रत्यक्ष हैं जिनका कोई भी अनुकरण कर सकता है। परंतु तीसरे जो चोटी के हैं, अहंता-ममता-शून्य, ऍम्पटिनेस, निर्विकल्प-समाधि लीन, ये उत्तम हैं। इनमें उक्त दोनों के सद्गुण तो हैं ही, जिनको देखकर कोई अनुकरण कर सकता है, परंतु इस तीसरी स्थिति का कोई पद-चिह्न नहीं होता। यह बाहर से देखा नहीं जा सकता।

अतएव उत्तम यात्री जीवन्मुक्त संत हैं। उनके पद-चिह्न नहीं होते। किसी की जीवन्मुक्ति दूसरा नहीं देख सकता, दूसरा नहीं अनुभव कर सकता। सदाचारी और सद्गुणी तो अपने पद-चिह्न छोड़ता है जिनका अनुकरण करना सरल है, परंतु जीवन्मुक्त के पद-चिह्न नहीं छूटते। यह स्व-संवेद्य है। इसके लिए सद्गुरु कबीर ने कहा है, ''पक्षी के पथ-चिह्न आकाश में नहीं पड़ते और मछली के पथ-चिह्न जल में नहीं पड़ते। वैसे अंतर्मुख साधना के पथ-चिह्न बाहर नहीं पड़ते।''[1] महाभारतकार ने भी कहा है, ''जैसे आकाश में पक्षियों के और पानी में मछलियों के चलने के पद-चिह्न नहीं दिखते, वैसे ज्ञानियों की गति का पता नहीं चलता।''[2] अतएव संत लाओत्ज़े का यह कथन सारगर्भित है कि उत्तम यात्री के पद-चिह्न पीछे नहीं छूटते। साधना करते-करते इसका स्वयं ही अनुभव होता है। जब तमोगुण और रजोगुण पूर्ण शांत हो जाते हैं और सतोगुण का भी अहंकार मर जाता है, तब निर्विकल्प समाधि की घटना घटती है, जो केवल स्व-संवेद्य है।

**एक उत्तम प्रवक्ता को खंडन करने की आवश्यकता नहीं।** उत्तम प्रवक्ता वह है जो सत्य कहता है, और सत्य कह देने पर झूठ अपने आप मर जाता है। उसका अलग से खंडन नहीं करना पड़ता। उत्तम कथन का दूसरा भी खंडन नहीं कर सकता। उत्तम कथन है निर्दोष कथन, जिसमें अतिव्याप्ति, अव्याप्ति

---

1. **पन्छिक खोज मीन को मारग, कहैं कबीर दोउ भारी।**
   **अपरं पार पार पुरुषोत्तम, मूरति की बलिहारी॥ बीजक, शब्द 24॥**
2. **शकुनानामिवाकाशे मत्स्यानामिव चोदके।**
   **पथं यथा न दृश्येत तथा ज्ञानविदां गतिः॥**
   **( महाभारत, शांतिपर्व, अध्याय 181, श्लोक 19 )**

और असंभव दोष न हों। गाय उसे कहते हैं जिसके सींग होते हैं, यह लक्षण अतिव्याप्ति दोष से पूर्ण है; क्योंकि अन्य जानवरों के भी सींग होते हैं। गाय उसे कहते हैं जो लाल रंग की होती है, यह लक्षण अव्याप्ति दोष से पूर्ण है; क्योंकि गायें केवल लाल ही नहीं, काली, सफेद, भूरी आदि भी होती हैं। गाय उसे कहते हैं जिसके खुर फटे न हों, यह लक्षण असंभव दोष से पूर्ण है; क्योंकि बिना फटे खुरवाली गाय होती ही नहीं। निर्दोष लक्षण ही सही लक्षण है। सही लक्षण तभी घटते हैं जब वस्तु में से अनावश्यक बातें हटाते जायें और तथ्य मात्र रह जाये।

कोई कहे कि अमुक वर्ग, जाति, संप्रदाय के लोग खराब होते हैं, तो यह कथन निर्दोष नहीं है; क्योंकि सभी वर्ग, जाति एवं संप्रदाय में अच्छे लोग भी होते हैं। अतएव उक्त कथन का खंडन हो जायेगा। जो कथन अतिव्याप्ति, अव्याप्ति और असंभव दोष से रहित है, कार्य-कारण-व्यवस्था के अनुकूल है, उसका खंडन कोई नहीं कर सकता। ऐसा कथन करने वाला ही उत्तम प्रवक्ता है।

**एक उत्तम हिसाबी के लिए गणना-यंत्र की आवश्यकता नहीं।** यह बात स्पष्ट है। वैसे संत लाओत्ज़े ईसा की इक्कीसवीं शताब्दी में आ जायें तो उनको कहना पड़ेगा कि भाई ठीक है, आज-कल हर हिसाबी के हाथ में कलकुलेटर चाहिए। परंतु यह तो बाहरी बात है। वस्तुतः अच्छा हिसाबी वह है जो अपने गुण-दोषों को समझता है और निरंतर दोषों को घटाते हुए सद्गुण बढ़ाता है और धीरे-धीरे अपने जीवन को सद्गुण संपन्न कर लेता है।

**एक उत्तम पहरेदार के लिए ताला-चाबी की आवश्यकता नहीं।** उत्तम पहरेदार वह है जो ईमानदार, सावधान और अपनी कर्तव्यनिष्ठा में समर्पित है। उसके लिए ताला-चाबी की कोई आवश्यकता नहीं है। **तथापि जिसकी रक्षा वह करता है, उसे कोई खोल नहीं सकता।** जब पहरेदार अपने कर्तव्य में जागरूक है तो उसके सुरक्षित धन को कोई नहीं चुरा सकता।

वस्तुतः उत्तम पहरेदार वह है जो अपने संयम और शील को सुरक्षित रखता है। वह उनमें कोई बाहरी ताला-चाबी नहीं लगाता है, क्योंकि उनके वह विषय ही नहीं हैं। परंतु उसके संयम और शील की सुरक्षा को कोई अन्य तोड़ नहीं सकता है।

**एक उत्तम बांधने वाले के लिए सुतली-फीता की आवश्यकता नहीं, तथापि जो वह बांध देता है उसे कोई खोल नहीं सकता।** उत्तम बांधनेवाला वह है जिसने अपने मन-इंद्रियों को बुरे मार्ग से हटाकर उन्हें कल्याण-पथगामी बना लिया, शमित और दमित कर लिया। मन-इंद्रियों को संयम में बांधने के लिए सुतली-फीता की आवश्यकता नहीं होती। परंतु उसके संयम रूपी बंधन को कोई खोल नहीं सकता।

**संत अच्छी तरह जानते हैं कि लोगों का कल्याण कैसे संभव है। अतएव उनके लिए कोई भी मनुष्य परित्यक्त नहीं है।** संत करुणा करके जो जैसा है उसके कल्याण के लिए उसी स्तर से मिल लेते हैं। सन 1966 ई0 फाल्गुन माह की बात है। बाराबंकी जिले के ब्राह्मणपुरवा नाम के गांव में सद्‌गुरु विशाल साहेब विराजमान थे। हम उनके दर्शनार्थ गये थे। उनके सभी संत विद्यमान थे। एक दिन चार बजे शाम एक अनपढ़ गंवार बूढ़ा आया विशाल साहेब से मिलने के लिए। वह उनका पुराना परिचित था। उसने विशाल देव से कहा, ''साहेब! मैं आपके दर्शनार्थ बहुत दिनों से आने की सोच रहा था, परंतु 'वह' मेरा पैर पकड़कर रोक लेता था।'' विशाल देव ने उससे कहा, ''यदि तुम आने के लिए तैयार हो ही जाते तो 'वह' तुम्हें छोड़ देता।'' उसने कहा, ''अच्छा साहेब! अब ऐसा ही करूंगा।''

मैं वहीं खड़ा था। मैं इस बात को नहीं समझ पाया कि 'वह' कौन था जो इसके पैर पकड़कर आने से रोक लेता था। जब आगंतुक बूढ़ा चला गया, तब मैंने विशाल देव से पूछा, ''साहेब! यह बूढ़ा किसे कहता था कि 'वह' पैर पकड़कर रोक लेता था। इसका 'वह' कौन है?'' विशाल देव ने कहा, ''यह आदमी भूत-प्रेत मानता है। उसी को यह कहता था कि 'वह' पैर पकड़कर रोक लेता था। इसका 'वह' भूत-प्रेत है।'' मैंने कहा, ''गुरुदेव! आपने यह क्यों नहीं कहा कि भूत-प्रेत असत्य हैं?'' विशाल देव ने कहा, ''यदि मैं ऐसा कह देता, तो वह रूठकर चला जाता, फिर कभी नहीं मिलता। उसका कुछ प्रेम रहेगा और आता-जाता रहेगा तो कभी समझना होगा तो समझ लेगा, अन्यथा सामान्य प्रेम तो बना ही रहेगा।'' बड़े पुरुष इस तरह उत्तम, मध्य, कनिष्ठ सबको निभाने का विशाल हृदय रखते हैं।

**वे सदैव जानते हैं कि वस्तुओं की रक्षा कैसे करना चाहिए, अतएव उनके लिए कोई वस्तु त्याज्य नहीं।** अन्न अमृत है। उसके बिना कोई जी नहीं सकता, परंतु उसका दुरुपयोग किया जाये तो वह विष बन जायेगा। विष प्राणघातक है, परंतु सदुपयोग करके दवाई बना ली जाये तो प्राणरक्षक हो जायेगा। अतएव हर वस्तु का सदुपयोग करके उसको उपयोगी बनाया जा सकता है।

एक बार साकेत नरेश ने तथागत बुद्ध से निवेदन किया कि कृपाकर आप आनंद को हमारे राजभवन की वाटिका में कुछ समय निवास करने की आज्ञा दें जिससे उनसे हम और हमारे परिवार के लोग कुछ परमार्थ के उपदेश सुनें और सीखें। तथागत के आज्ञानुसार आनंद पांच सौ भिक्षुओं (साधुओं) को लेकर साकेत नरेश की वाटिका में रहने लगे। राजा और रानियां तथा अन्य स्वजन नित्य आनंद के उपदेश सुनते थे।

राजा की पांच सौ पत्नियां थीं।[1] उन्होंने एक दिन पांच सौ शाल मंगाकर रानियों को एक-एक दिया। रानियों ने अगले दिन उन सभी शालों को आनंद की सेवा में समर्पित कर दिया। दूसरे दिन राजा ने उन रानियों को देखा तो कोई वह शाल ओढ़कर उनके पास आते नहीं दिखी। राजा ने कहा, ''तुम लोगों को जो मैंने शाल दिया है, उनका उपयोग क्यों नहीं करती हो।'' रानियों ने कहा, ''हमने उन सभी शालों को भंते आनंद की सेवा में समर्पित कर दिया।'' राजा को थोड़ा गुस्सा आया और उसने कहा, ''क्या भंते आनंद शालों की दुकान खोलेंगे?'' रानियों ने कोई उत्तर नहीं दिया।

राजा आनंद के पास जब पहुंचा, तब उसने उनसे पूछा, ''भंते! आप रानियों द्वारा समर्पित पांच सौ शाल क्या करेंगे?'' आनंद ने कहा, '' मेरे साथ पांच सौ साधु हैं। मैंने उन सबको एक-एक शाल बांट दिया है।'' राजा ने पूछा, ''तो वे जो पहले से शाल ओढ़ते हैं, उन्हें क्या करेंगे?'' आनंद ने कहा, ''उन्हें बिछायेंगे।'' राजा ने कहा, ''जो बिछाते रहे, उन्हें क्या करेंगे?'' आनंद ने कहा, ''उन्हें पैर पोंछने के काम में लेंगे।'' राजा ने कहा, ''जिनसे वे पैर पोंछते थे उनको क्या करेंगे?'' आनंद ने कहा, ''भिक्षु उन्हें कूटकर और मिट्टी में मिलाकर दीवार और जमीन लीपेंगे।'' राजा ने कहा, ''जिनके जीवन में वस्तुओं का इतना अच्छा उपयोग है उनको देना महा फलदायक है।''

**इसका भाव है, विवेक में जीना।** वस्तु और व्यक्ति का सही उपयोग विवेक से ही संभव है। इसीलिए कहा है, ''जाही को विवेकज्ञान, ताही को कुशल जान, जाही ओर जाय, वाको वाही ओर सुख है।''

**सज्जन दुर्जन के गुरु हैं और दुर्जन सज्जन की विषय-वस्तु हैं।** सज्जन मनुष्य दुर्जनों को सही रास्ता दिखाकर उन्हें सुधारने का प्रयत्न करते हैं। इसके साथ दुर्जन सज्जन की विषय-वस्तु भी बनते हैं। अर्थात दुर्जन की दुर्जनता से सज्जन सीख भी लेते हैं, कि यदि मेरे जीवन में दुर्जनता के कर्म होंगे, तो मेरी भी दुर्गति होगी। सज्जन संतों के सद्गुणों से तो सीख लेते ही हैं, दुर्जनों से भी सीख लेते हैं कि इनके पथ से दूर रहना है।

**जो अपने गुरु का मूल्य नहीं समझता, और जिसे अपनी विषय-वस्तु प्यारी नहीं, अपने पूरे ज्ञान के बाद भी, वह भारी भूल में है। यही है सूक्ष्म मर्म।** वस्तुत: जिसे अपनी विषय-वस्तु प्यारी नहीं होती, वही अपने गुरु का मूल्य नहीं समझता है। किसी भी क्षेत्र का ज्ञान हो, उसका मूल्य समझने वाला उस विषय के गुरु का मूल्य समझेगा। यहां बात अध्यात्म की है। जिसे अपना कल्याण प्रिय होगा, वह अपने सद्गुरु का मूल्य समझेगा। यदि ऐसा नहीं है तो

1. पांच सौ पत्नियों की बात अतिशयोक्ति लगती है; जो त्रिपिटक की शैली है।

वह चाहे जितना बड़ा ज्ञानी हो, भयंकर भूल में है। गुरु-भक्ति का त्याग करके किसी का कल्याण संभव नहीं है। भक्ति के सहारा बिना ज्ञान के नोक पर मोक्ष-पदार्थ नहीं उठाया जा सकता है। श्रद्धा-भक्ति कल्याण के लिए महा संबल है। इससे बिछुड़ जाने पर ज्ञान काम नहीं देगा।

संत लाओत्ज़े कहते हैं, ''**यही है सूक्ष्म मर्म।**'' यह गूढ़ रहस्य है। इसको समझना कठिन है। ज्ञान हो जाने पर सावधान न रहने से अहंकार चढ़ बैठता है। ज्ञानी सोचता है, अब तो मेरा बेड़ा पार है और वह जगह-जगह प्रमाद करता है। जो अपने सिर पर गुरु को रखता है, वह नहीं भटकता। गुरुभक्ति से अहंकार का दमन हो जाता है। परंतु इस तथ्य पर कम लोग ध्यान देते हैं। थोड़ा कहना-सुनना जान जाने पर कितने लोग ज्ञानी बने भटकते हैं। अतएव कल्याणार्थी को गुरुभक्ति का सहारा जीवनपर्यंत नहीं छोड़ना चाहिए।

अनादिकाल से जीव देह का अहंकारी है और देहजनित नाम, रूप, गुण, कर्म, स्वभाव, बुद्धि, लौकिक ऐश्वर्य आदि में अपनी अहंता-ममता बनाते आया है। बौद्धिक और शास्त्रीय ज्ञान हो जाने से जड़ाध्यास तथा अनात्म वस्तुओं के प्रति लगी हुई अहंता-ममता तत्काल नहीं कट जाती। चाहे गृहस्थ साधक हो या विरक्त, बौद्धिक ज्ञान का अहंकार आने में देरी नहीं लगती। अहंकार आते ही गुरुभक्ति छूट जाती है और तब साधक अपनी स्थिति से नीचे आने लगता है। अतएव ज्ञान और वैराग्य दोनों सद्गुणों को स्थायी रखने वाली गुरुभक्ति है। वेष धरकर पुजा-खा लेना बड़ी बात नहीं है। अंतर्मुखता के अथाह सागर में निरंतर निमज्जन करना ज्ञान का फल है और यह गुरुभक्ति के सहारा बिना असंभव है।

# 28. संत और गुरु का महत्त्व

1. *Whosoever knows his maleness*
   *and guards his femaleness:*
   *he is the gorge of the world.*
   *If he is the gorge of the world*
   *eternal Life does not leave him*
   *and he becomes again as a child.*

2. *Whosoever knows his purity*
   *and guards his weakness*
   *is an example to the world.*
   *If he is an example to the world*
   *eternal Life does not leave him*
   *and he returns to the uncreated.*

3. *Whosoever knows his honour*
   *and guards his shame:*
   *he is the valley of the world.*
   *If he is the valley of the world*
   *he finds satisfaction in eternal*
   *Life and returns to simplicity.*

4. *If simplicity is dispersed there will be 'useful' men.*
   *If the Man of Calling practices it*
   *he will be the lord of the servants.*
   *Therefore: Great Design*
   *has no need for pruning.*

## अनुवाद

1. *जो अपने पौरुष को जानता है,*
   *और अपने स्त्रीत्व को बचाये रखता है,*
   *वह संसार के लिए घाटी सदृश है।*
   *जब वह संसार के लिए घाटी होता है,*

*तब शाश्वत जीवन उसे नहीं छोड़ता,*
*और वह पुनः बालवत हो जाता है।*

2. *जो अपनी पवित्रता को जानता है,*
*अपनी कोमलता को बचाये रखता है,*
*वह संसार के लिए एक उदाहरण बनता है।*
*जब वह संसार के लिए उदाहरण बनता है,*
*तब शाश्वत जीवन उसे नहीं छोड़ता,*
*और वह अकृत की ओर लौटता है।*

3. *जो अपने सम्मान से परिचित है,*
*और अपनी लज्जा को बचाये रखता है,*
*वह संसार के लिए घाटी है।*
*संसार के लिए घाटी होकर,*
*वह शाश्वत जीवन में संतुष्ट हो जाता है,*
*और सहजता की ओर लौटता है।*

4. *जब उसकी सहजता विखंडित होती है,*
*तब 'उपयोगी' आदमी का उदय होता है।*
*जब संत ऐसा करते हैं,*
*तब वे अनुगामियों के स्वामी होते हैं।*
*इस प्रकार महान व्यवस्था में,*
*काट-छांट की गुंजाइश नहीं।*

**भावार्थ**—1. जो अपने साहस को समझता है, साथ-साथ विनम्रता को सुरक्षित रखता है, वह लोगों के जीवन-पोषण के लिए ऊर्जा देनेवाला होता है। ऐसी स्थिति में उसका जीवन शाश्वत हो जाता है, और फिर वह बालवत सरल हो जाता है।

2. जो अपनी परिशुद्धि से परिचित है और अपनी विनम्रता को सुरक्षित रखता है; वह लोगों के लिए उत्तम उदाहरण बनता है। उसका जीवन शाश्वत हो जाता है, वह मोक्ष की तरफ लौटता है।

3. जो अपने महत्त्व को समझता है, और अपनी लज्जा को सुरक्षित रखता है, वह संसार के लिए शक्ति-दाता है। वह शाश्वत जीवन में संतुष्ट होकर अपनी सहजता में लौट आता है।

4. जब संत की सहजता विखंडित होती है, तब वह संसार के लिए उपयोगी मनुष्य बनता है। जब संत ऐसा करते हैं, तब वे अनुगामियों के स्वामी

होते हैं। यह कारण-कार्य की व्यवस्था है। इसमें तर्क करके बदलने की सुविधा नहीं है।

**भाष्य—जो अपने पौरुष को जानता है और अपने स्त्रीत्व को बचाये रखता है, वह संसार के लिए घाटी सदृश है।** पौरुष का अर्थ है पुरुष संबंधी। इसका लाक्षणिक अर्थ है शक्ति, साहस। स्त्रीत्व का अर्थ है स्त्री-स्वभाव। इसका लाक्षणिक अर्थ है विनम्रता। पर्वतों के बीच की खाली जगह को घाटी कहते हैं। घाटी शून्य जगह है, परंतु ऐसा शून्य नहीं है जिसमें कुछ न हो। वस्तुत: उसमें अधिक ऊर्जा रहती है। वहीं से ऊर्जा लेकर पर्वत ऊपर उठते हैं। पेड़-पौधे, पर्वत जो उगने वाले और बढ़ने वाले होते हैं वे अपने आस-पास के बिखरे सूक्ष्म परमाणुओं को लेकर ही बल प्राप्त करते और बढ़ते हैं। ग्रंथकार ने घाटी का उदाहरण कई जगह दिया है। घाटी खाली है, शून्य है। जो अपने को शून्य कर लेता है, अर्थात जो अपने अकृत, अक्षय स्वरूप में स्थित हो जाता है, और अपने मन को संसार की वासनाओं से खाली कर लेता है, प्रपंच-शून्य-हृदय हो जाता है, वह घाटी सदृश है। वह प्रपंच-शून्य घाटी होकर संसार को बहुत ऊर्जा देनेवाला हो जाता है।

ग्रंथकार कहते हैं कि जो अपने साहस को, बल को समझता है और उसका उपयोग अपने कल्याण और दूसरे की सेवा में करता है, किंतु इसके साथ अपने स्त्रीत्व को, विनम्रता को बचाये रखता है, सुरक्षित रखता है, वह संसार के लिए घाटी सदृश हो जाता है। वह स्वयं प्रपंच-शून्य होकर भी दूसरों को आध्यात्मिक ऊर्जा देनेवाला हो जाता है।

स्त्री हो या पुरुष, यह तो देह के कुछ अंगों की भिन्नता के लक्षण हैं। दोनों में आत्मा एक समान है। इसलिए आत्मा मात्र को पुरुष कहा गया है। पुर् = आगे, उष = जलाना—पुरुष। जो आगे-आगे ज्ञान-प्रकाश करता रहे वह जीव पुरुष है। अथवा 'पुरि शेते पुरुष:' शरीररूपी पुर में सोनेवाला, रहनेवाला जीव पुरुष है। अतएव चाहे स्त्री-शरीर-धारी हो और चाहे पुरुष-शरीर-धारी हो, दोनों मनुष्य हैं। उन्हें अपने पौरुष को, बल को समझना चाहिए, और अपने स्त्रीत्व को, विनम्रता को सुरक्षित रखना चाहिए।

स्त्री और पुरुष दोनों में पुरुषत्व और स्त्रीत्व है। उनमें साहस और बल पुरुषत्व है तथा विनम्रता स्त्रीत्व है। विनम्रता के बिना साहस दुस्साहस बन जाता है और व्यक्ति उच्छृंखल हो जाता है; और साहस के बिना विनम्रता कायरता हो जाती है। दोनों से ही व्यक्तित्व पूर्ण होता है। इस पुरुषत्व और स्त्रीत्व को हम ज्ञान और भक्ति के नाम से भी समझ सकते हैं। भक्ति-रहित ज्ञान मनुष्य को उन्मादी बनाता है और ज्ञान-रहित भक्ति मनुष्य को कायर बनाकर कल्पित देवताओं के सामने गिड़गिड़ाना सिखाती है। ग्रंथकार कहते हैं कि अपने पौरुष

का अनुभव रखते हुए जो अपने स्त्रीत्व को सुरक्षित रखता है, अपनी पूर्ण विनम्रता को बनाये रखता है, वह धोखा नहीं खाता, अपितु ऐसा वीर और विनम्र व्यक्ति शीघ्र ही संसार की सब इच्छाओं को छोड़कर घाटी बन जाता है, प्रपंच-शून्य होकर साधकों के लिए आध्यात्मिक ऊर्जा का दाता बन जाता है।

**जब वह संसार के लिए घाटी होता है, तब शाश्वत जीवन उसे नहीं छोड़ता, और वह पुनः बालवत हो जाता है।** जो आत्मज्ञान में पूर्ण, साधना एवं त्याग में वीर, रहनी में विनम्र और प्रपंच-शून्य है, वह बालकवत सरल होता है। अपने मूल स्वरूप में लौट आनेवाला मनुष्य समस्त अनात्म वस्तुओं की आसक्ति से मुक्त हो जाता है; इसलिए वह बालकवत सरल हो जाता है। वह क्षणिक दैहिक जीवन में रहते हुए भी अनंत, शाश्वत आत्मिक जीवन में प्रतिष्ठित हो जाता है।

**जो अपनी पवित्रता को जानता है, अपनी कोमलता को बचाये रखता है, वह संसार के लिए एक उदाहरण बनता है।** अपनी पवित्रता का सब समय पूर्ण ज्ञान रखना बड़ी बात है। जिसका मन सब समय विकारहीन है, वह सब समय पवित्र है। काम, क्रोध, लोभ, मोह, भय, वासना, तृष्णा, राग-द्वेष आदि मानसिक कुतर्क विकार हैं। जिसके मन में यह नहीं है वह सब समय पवित्र है। अपनी पवित्रता को जानने का तात्पर्य है पवित्रता में जीना, निरंतर उसका साक्षात्कार रहना, कभी मलिनता न आने देना। ऐसा सावधान एवं परिपक्व साधक अत्यन्त कोमल होता है। सारी मानसिक ग्रंथियों के पूर्णतया कट जाने पर कोमलता ही अवशेष रहती है। ऐसे व्यक्ति संसार के लिए उदाहरण, प्रमाण, आदर्श बनते हैं।

ज्ञान की बात करने वाले तो बहुत लोग हैं जो स्वयं अज्ञान में, गंदगी में भटकते हैं। उनका कोई मूल्य नहीं है। साधक को सहारा मिलता है उससे जो पवित्रता में जीता है। काम-क्रोध-लोभ में नहीं पड़ना चाहिए, ऐसा सब कहते हैं और वे उनके शिकार होते हैं। इसलिए लोगों को लगता है कि यह केवल कहने की बात है, ऐसा कोई होता नहीं है। परंतु जब हमारे बीच में कोई ऐसा व्यक्ति होता है जो काम-क्रोधादि विकारों से छूटा हुआ है, तब हमें साहस होता है कि हम भी ऐसा निर्मल हो सकते हैं। अतएव निर्मल आत्मा ही लोगों के लिए उदाहरण बनता है।

**जब वह संसार के लिए उदाहरण बनता है, तब शाश्वत जीवन उसे नहीं छोड़ता, और वह अकृत की ओर लौटता है।** निर्मल आत्मा ही संसार के लिए उदाहरण बनता है, तब वह शाश्वत जीवन में प्रतिष्ठित हो जाता है जो अनंत आत्मिक है। इसलिए वह 'Uncreated' अकृत-अनिर्मित-अक्षय आत्मा की तरफ

लौटता है। संसार की आसक्ति से सर्वथा छूटा हुआ व्यक्ति अपने आत्मा में, स्व-स्वरूप में स्थित होता है।

ध्यान रहे, जड़-प्रकृति और चेतन-पुरुष दोनों अनक्रियेटेड हैं, अनिर्मित एवं मौलिक हैं। जड़-प्रकृति विकारी है और उससे संसार के कार्य-पदार्थ बनते हैं और बिखरकर पुनः उसी जड़-प्रकृति में लीन हो जाते हैं। इससे भिन्न निर्विकार चेतन पुरुष हैं। उनमें से जो समस्त सांसारिक मोह छोड़कर आत्मलीन हो जाता है वह अपने अकृत-अनक्रियेटेड आत्मा में स्थित हो जाता है।

**जो अपने सम्मान से परिचित है, और अपनी लज्जा को बचाये रखता है, वह संसार के लिए घाटी है। वह शाश्वत जीवन में संतुष्ट हो जाता है, और सहजता की ओर लौटता है।** अपने सम्मान से परिचित होने का अर्थ है अपनी पवित्र रहनी में पूर्ण सावधान होना। संत बाहरी सम्मान नहीं चाहते। वे समझते हैं कि हमारा सम्मान निरंतर निर्मल दशा में रहना है। जो अपनी पवित्रता से परिचित है वह अपने सम्मान से परिचित है। क्योंकि उसकी दृष्टि में पवित्रता ही सम्मान है। बाहरी सम्मान तो भ्रष्ट मनुष्य का भी होता है। उसकी कोई कीमत नहीं है। पूर्ण संयम ज्ञानी का अपना सम्मान है। वह अपनी लज्जा को बचाये रखता है। अर्थात वह कभी ऐसा काम नहीं करता जिससे उसको लज्जित होना पड़े। अपनी लज्जा बचाये रखने का अर्थ है अपने पर पूर्ण संयम रखना। वह स्वयं प्रपंच-शून्य बनकर दूसरों को उनके कल्याण में शक्ति देता है, जैसे घाटी शून्य दिखती हुई भी पर्वतों को ऊर्जा देती है।

ऐसा व्यक्ति अपने शाश्वत आत्मिक जीवन में संतुष्ट होता है। जो दैहिक जीवन के मोह से सर्वथा ऊपर उठ जाता है, वह आत्मिक जीवन में संतुष्ट होता है। आत्मिक जीवन अनंत है, शाश्वत है। ऐसा आत्मलीन मनुष्य सहजता की ओर लौटता है। मनुष्य का सहज स्वरूप है चेतन। जब ज्ञानी देह, प्राण, मन, बुद्धि आदि समस्त जड़ औपाधिक दृश्यमान संसार का अभाव कर अपने स्वरूप में स्थित होता है तब वह अपनी सहजता में होता है।

कुछ मानना, सोचना, देखना, सुनना आदि आत्मिक दृष्टि से असहज है। इसी में सारा दुख है। हम रात-दिन देख, सुन, जानकर दुखी रहते हैं। जब देखना, सुनना, जानना आदि छोड़कर ज्ञानी आत्मलीन होता है तब यह उसकी सहज स्थिति है। संत कबीर साहेब ने कहा है—

*सहज-सहज सब कोइ कहै, सहज न चीन्हें कोय।*
*जो सहजै विषया तजै, सहज कहावै सोय॥*

सारे विषयों को छोड़ दिया, तब स्वयं आत्मा शेष रहा। यही शेष, बक़ा, अद्वैत, कैवल्य, असंग, स्वरूपमात्र, चेतन मात्र स्थिति सहज दशा है।

**जब उसकी सहजता विखंडित होती है, तब उपयोगी आदमी का उदय होता है।** ज्ञानी उस सहज स्थिति को दीर्घकाल तक साधते हुए जीवन्मुक्ति में जीता है। वह जब पीछे लोगों को उपदेश देने के लिए उन्मुख होता है, तब मानो उसकी सहजता विखंडित होती है और वह लोगों के कल्याण के लिए उपयोगी बनता है।

अपनी आत्मस्थिति की सहजता में जीकर मौन भाव से देह छोड़ दें, तो उनका कल्याण हो जायेगा, परंतु वे दूसरों के लिए उपयोगी मनुष्य नहीं बन पायेंगे। किंतु जब वे अपनी सहजता को छोड़कर, विखंडित कर बहिर्मुख होते हैं, तब वे लोगों के लिए उपयोगी आदमी बनते हैं। संसार के संत पुरुष केवल अपनी उच्चतम दशा जीकर चले जाते, वे संसार को उपदेश न देते, तो वे दुनिया के लिए कोई उपयोगी नहीं बनते। अतएव ग्रंथकार का यह महत्त्वपूर्ण कथन है कि जब उसकी सहजता विखंडित होती है तब उपयोगी आदमी का उदय होता है।

प्रश्न होता है कि यदि उनकी सहजता विखंडित हो गयी, तो उनके कल्याण में क्या बाधा नहीं हो जायेगी? वस्तुत: वे भीतर से ज्ञान, वैराग्य तथा भक्ति के बल से इतना बलवान हो जाते हैं कि उनके कल्याण में कोई बाधा नहीं होती है।

सद्गुरु कबीर ने कहा है, ''जिस रास्ते से पुरोहित एवं पंडित लोग जाते हैं, उसी रास्ते से भीड़ भी जाती है; कबीर तो सबसे अलग एवं स्वतंत्र होकर स्वरूपस्थिति रूपी राम की ऊंची घाटी पर चढ़ जाता है। परंतु हे कबीर! संसार के जीव अविवेक-वश दूसरों के हाथों में पड़े हुए भटक रहे हैं। अतएव तुम उनके उद्धार के लिए राम की ऊंची घाटी एवं समाधि-सुख छोड़कर लोगों के बीच में उतर आओ। क्योंकि तुम्हारे पास विवेकज्ञान का संबल है, पाथेय है और स्वावलंबन तथा स्व-श्रम का परोहन है। वे तुम्हारे पास से घटने वाले नहीं हैं। अतएव ऐसा करने से तुम्हारा कुछ बिगड़ेगा नहीं, प्रत्युत भूले जीवों का उद्धार होगा।'' मूलवचन इस प्रकार है—

*जेहि मारग गये पंडिता, तेई गई बहीर।*
*ऊँची घाटी राम की, तेहि चढ़ि रहै कबीर॥*
*ये कबीर तैं उतरि रहु, तेरो सम्मल परोहन साथ।*
*सम्मल घटे न पगु थके, जीव बिराने हाथ॥*

(बीजक, साखी 31, 32)

**जब संत ऐसा करते हैं, तब वे अनुगामियों के स्वामी होते हैं। इस प्रकार महान व्यवस्था में कांट-छांट की गुंजाइश नहीं।** जब तक संत अपनी सहज दशा में रहते हैं तब तक वे संत हैं, और जब वे उसे छोड़कर लोगों को उपदेश

देते हैं तब वे सद्‌गुरु होते हैं, अनुगामियों के स्वामी होते हैं। यह संत और सद्‌गुरु की महान व्यवस्था है, शाश्वत सिद्धांत है। इसमें कोई काट-छांट करता है, अर्थात बिना उस सहज दशा में पहुंचे गुरु बनने के चक्कर में पड़ता है, तो वह अपनी कल्याणदशा से भटक जाता है।

ध्यान रहे, संत अपनी सहज दशा को कभी विखंडित नहीं करते। यहां ग्रंथकार तथा उदाहरण में कबीर साहेब के कहने की एक शैली है। स्वरूपस्थिति प्राप्त संत उपदेश देने के चक्कर में नहीं पड़ते हैं तो उनको शिष्यों के द्वंद्व नहीं झेलने पड़ते हैं और यदि वे उपदेश देते हैं तो शिष्यों के द्वंद्व झेलने पड़ेंगे। जो इसको भी सहज ही झेल ले वही गुरु होने का अधिकारी है। यदि गुरु ने शिष्यों के द्वंद्व में अपनी सहज दशा एवं शांति को खो दिया, तो वह अनुत्तीर्ण है।

**जब उसकी सहजता विखंडित होती है।** इस कथन का अर्थ एक मर्यादा में है। यहां विखंडित का अर्थ सहजता का नाश नहीं है, अपितु उससे थोड़ा हटकर दूसरे के कल्याण पर भी ध्यान देने की बात है। वस्तुत: संत अपनी सहजता से हटता नहीं है, अपितु दूसरे का हित भी करता है। संत की यह समाज पर अपार करुणा है कि अपनी समाधि से हटकर लोगों को जगाने के लिए उनको उपदेश करते हैं।

साधक सावधान रहें। वे दूसरों के उद्धार करने के व्यामोह में पड़कर अपना पतन न करें। अनेक ऐसे साधक तथा साधु नामधारी हैं जिनकी रहनी में कोई ठिकाना नहीं है, परंतु वे सद्‌गुरु बने दूसरों के उद्धार में लगे हैं। ऐसे लोग स्वयं डूबते हैं और अपने शिष्य नामधारियों को भी डुबाते हैं। इस स्थिति को ध्यान में रखकर सद्‌गुरु कबीर ने कहा है—

*घर-घर मंतर देत फिरत हैं, महिमा के अभिमाना।*
*गुरु सहित शिष्य सब बूड़े, अंतकाल पछिताना॥*

(बीजक, शब्द 4)

---

# 29. अधिकार और बड़प्पन की कामना का त्याग सुखद पथ है

1. *Conquering and handling the world:*
   *I have experienced that this fails.*
   *The world is a spiritual thing*
   *which must not be handled.*
   *Whosoever handles it destroys it,*
   *whosoever wants to hold on to it loses it.*

2. *Now things run ahead, now they follow.*
   *Now they blow warm, now they blow cold.*
   *Now they are strong, now they are thin.*
   *Now they are on top, now they topple.*
   *Therefore the Man of Calling avoids*
   *what is too intense, too much, too big.*

## अनुवाद

1. *संसार को जीतकर,*
   *अपनी मर्जी से उसे चलाना,*
   *मेरा अनुभव है,*
   *यह संभव नहीं।*
   *संसार एक आध्यात्मिक वस्तु है,*
   *उसमें मनमर्जी संभव ही नहीं।*
   *जो भी इसमें मनमर्जी करता है,*
   *उसे नष्ट करता है,*
   *जो भी इसे पकड़कर रखना चाहता है,*
   *खोता है।*

2. *अभी चीजें आगे हैं, अभी पीछे हो गयीं।*
   *अभी गरम श्वास, अभी ही ठंडा श्वास।*

*अभी उनमें शक्ति है, अभी वे कमजोर हो गयीं।*
*अभी वे ऊंचाई पर हैं, अभी वे लड़खड़ा गयीं।*
*अतएव,*
*संत सारे अति से दूर रहते हैं,*
*अत्यंत तीव्र, आधिक्य और अधिक बड़ा होने से।*

**भावार्थ**—1. मेरा ऐसा अनुभव है कि संसार के लोगों को जीतकर और उनको अपने कब्जे में लेकर अपनी इच्छा के अनुसार उन्हें चलाना संभव नहीं है। संसार निरा जड़-पदार्थ नहीं, अपितु आध्यात्मिक वस्तु है। उसमें मनमानी बरताव नहीं चल सकता। जो मनुष्य संसार के साथ मनमानी करता है, वह इसे बिगाड़ता है, और जो इस पर बलात अधिकार करना चाहता है, वह इसे खोता है।

2. सामने की वस्तुएं क्षण में पीछे चली जाती हैं। नाक से श्वास गरम निकलता और तुरंत ठंडा हो जाता है। जो अभी बलवान है, क्षण में दुर्बल हो जाता है। जो अभी ऊपर है, क्षण में नीचे आ जाता है।

अतएव संत सभी अतियों से दूर रहते हैं। न वे तीव्र गति से आगे बढ़ना चाहते हैं, न अधिक मात्रा चाहते हैं और न ऊंचा होना चाहते हैं।

**भाष्य—संसार को जीतकर अपनी मर्जी से उसे चलाना; मेरा अनुभव है, यह संभव नहीं है। संसार एक आध्यात्मिक वस्तु है, उसमें मनमर्जी संभव नहीं है।** ग्रंथकार की यह बहुत गंभीर बात है, **संसार एक आध्यात्मिक वस्तु है।** यहां संसार का अर्थ है संसार में रहने वाले प्राणी, विशेषकर मनुष्य। आधिभौतिक और आध्यात्मिक दो प्रकार की वस्तुएं होती हैं। भूतों-जड़तत्त्वों-मिट्टी, पानी, आग, हवा के समुच्चय से बने पदार्थ भौतिक कहलाते हैं। इन्हीं को आधिभौतिक कहा जाता है। दूसरा क्षेत्र प्राणियों का है। प्राणियों के शरीर भी इन्हीं पृथ्वी आदि जड़-तत्त्वों से बने होते हैं, परंतु उनमें चेतन निवास करते हैं जो आत्मा कहलाते हैं; क्योंकि वे अपने आप का अपनत्व समझते हैं, अपनी रक्षा में सावधान रहते हैं, अपनी सूझ के अनुसार सदैव दुख से बचते और सुख पाने के प्रयत्न में रहते हैं। अतएव वे अपने लिए, आत्मा के लिए जागरूक रहते हैं, इसलिए प्राणियों को आध्यात्मिक कहा जाता है। 'अधि' कहते हैं—'आधार को' और 'आत्मिक' का अर्थ है—'आत्मा का', अर्थात जो आत्मा के आधार में रहता है वह आध्यात्मिक है। प्राणियों के सभी शरीर आत्मा के आधार में रहते हैं, अतएव प्राणी आध्यात्मिक हैं।

मनुष्य रुपये, पैसे, गहने, कपड़े, फर्नीचर आदि भौतिक-निर्जीव पदार्थों को अपने कब्जे में कुछ समय रख सकता है, परंतु एक छोटे बच्चे को, उस पर कब्जा करके नहीं रख सकता। क्योंकि वह आध्यात्मिक है। परंतु यदि रुपये-

पैसे आदि जड़-पदार्थ भी किसी दूसरे प्राणी के हैं या सामूहिक हैं, तो उन पर भी अपना एकाधिकार नहीं किया जा सकता।

कितने पति अपनी पत्नी को तथा पत्नी पति को अपने अधीन बनाकर उनको अपनी अंगुलियों पर नचाना चाहते हैं। इसका परिणाम उनके लिए बुरा होता है। हम निर्जीव पदार्थों के समान प्राणियों पर अपना अधिकार चाहते हैं और यह निश्चित है कि अपने को दुख में डालना है।

प्राणियों पर अपना अधिकार जमाकर उनके साथ मनमानी करना और उनको अपनी मनमर्जी से चलाने का दुराग्रह रखना घोर अविवेक है। संसार के निर्जीव पदार्थ भी केवल मेरे नहीं हैं। वे भी साझे के हैं। उनमें भी अन्य संबंधित प्राणियों का अधिकार है। अतएव निर्जीव पदार्थ भी मानो आध्यात्मिक ही हैं। वे भी अनेक आत्माओं से जुड़े हैं। अतएव संसार के प्राणी और पदार्थ आध्यात्मिक ही हैं, आत्माओं से संबंधित ही हैं। इसलिए उन पर अपनी मनमर्जी करने का हठ दुख का रास्ता है। याद रखें, हम जिन पर कब्जा करना चाहते हैं उनके कब्जे में हम स्वयं हो जाते हैं। इसके साथ कलह अलग से बढ़ता है।

रावण सबको वश में करना चाहा, तो परिवार सहित मारा गया। दुर्योधन सबकुछ को अपने वश में करना चाहा, तो उसका सबकुछ खो गया। पांडव उस पर विजय करके अपना अधिकार जमाना चाहे तो वे अवशेष जीवन रोते रहे और हिमालय में गलकर मरे। यादव-वंश सब पर अपना अधिकार जमाना चाहा तो आपसी कलह कर कट मरा। महान सिकंदर दुनिया को अधीन करना चाहा तो रास्ते में मारा गया और उसके मूल देश यूनान का पतन हुआ। चंगेज खां, नेपोलियन, हिटलर का क्या हुआ? अतएव सुख का रास्ता है स्वयं सुख-शांति से जीयो और दूसरों को सुख-शांति से जीने दो। परिवार तथा समाज में भी किसी पर कब्जा करने की चेष्टा न करो। किंतु सबको सम्मान देकर सबसे समता का व्यवहार करो।

**जो भी इसमें मनमर्जी करता है, इसे नष्ट करता है। जो भी इसे पकड़कर रखना चाहता है, खोता है।** गुरुजनों, मित्रों, सज्जनों और अपने विवेक की सम्मति दूर रखकर जो प्राणी-पदार्थों पर अधिकार जमाने और उनके साथ मनमानी करने का हठ करता है, वह उन्हें खराब करता है, बिगाड़ता है और अपना पतन करता है। जो पकड़कर रखना चाहता है, वह खोता है। सारी भौतिक उपलब्धियां तो खोती ही हैं, वह अपने आत्मा का सुख भी खोता है।

**अभी चीजें आगे हैं, अभी पीछे हो गयीं। अभी गरम श्वास, अभी ठंडा श्वास। अभी उनमें शक्ति है, अभी कमजोर हो गयीं। अभी वे ऊंचाई पर हैं, अभी लड़खड़ा गयीं।** संसार चक्र की तरह चलता है। चक्र ऊपर से नीचे जाता है और नीचे से ऊपर। यहां कुछ स्थिर नहीं है। जो वस्तुएं हमारे सामने

रहती हैं वे क्षण में पीछे हो जाती हैं। जो आज हमारी हैं वे कल दूसरों की हो जाती हैं। नाक से श्वास निकलता है तब गरम रहता है, परंतु निकलते ही ठंडा हो जाता है। बड़े बलवान लोग भी थोड़े समय में दुर्बल और हीन-दीन होकर बैठ जाते हैं। ऊंचे पद पर रहने वाले सड़क पर आ जाते हैं। बड़े-बड़े अभिमानी थोड़े दिनों में मुंह के बल गिरकर धूल चाटते हैं।

**अतएव, संत सारे अति से दूर रहते हैं; अत्यंत तीव्र, आधिक्य और अधिक बड़ा होने से।** संत भौतिक उपलब्धियों के लिए अत्यंत तीव्र होकर नहीं दौड़ते। यहां तक कि धर्म-प्रचार में भी वे तृष्णा नहीं रखते। वे यह सब सहज होने देते हैं। वे सहज प्राप्त वस्तुओं में संतोष रखते हैं, अधिक पाने की लालसा नहीं रखते। वे बड़ा बनने की चेष्टा नहीं रखते। इसलिए वे स्थिर शांति में जीते हैं। उनकी कभी पराजय नहीं होती। जो स्वयं सबसे पीछे और नीचे रहना चाहता है, जो कम-से-कम में निर्वाह करता है, वह सदैव संतुष्ट रहता है।